दुसरे अदमीके स्पर्शसें बहोतसी बेमारियां होती है, उपदंश (गरमीका रोग) वातरक्त (गलतकोढ) प्रमेह प्रदर टाईफोईड तथा टाईफस नामका बुखार याने शीतला ओरी हैजा न्युम्योनिकप्लेग याने अग्निरोहणी विस्फोटक औरभी उडते रोग चेपसे होते है (१४) ठंढी, बदनकी गरमी जब कम होती है, जब उसकूं ठंढ कहते हैं, बहोत ठंढसें तथा सरदीसे बुखार मरोडा चूंक मूत्रपिंडका सूजणा सधिवात(याने गठिया)मधुप्रमेह हृदयका रोग फेफसेका सोजा दम क्षय खास, वगेरे रोग पैदा होता है, (१५) गरमी, शरीरकी स्वाभाविक गरमीसें जादा गरमी जब बढ जाती है, तब बुखार वातरक्त यकृत रक्तपित्त गरमीकीखासी अतिसार वगेरे रोग होता है, सखत् धूपकी गरमीसें मगजकी बेमारी सखत बुखार हैजा शीतला मरोडा वगेरे मरज पैदा होता है, गरमीसे बदनपर फुनसियें फफोले वगेरे चमडीकीभी व्याधि होजाती है, विस्फोटक वगेरे दुष्ट रोग जैसें, दुष्टसर्प भये गरमीके जहरसें होते हैं, तैसें गरम पदार्थ खानेसें बधीभई गरमीसेंभी ऐसे रोग होते है, (१६) मनके विकारसे बहोतसे रोग होते है, बहोत क्रोधसें बुखार वातरक्त बेमारियें होजाती है, बहोत डरसें मूर्छा कामला चूक गुल्म दस्त अजीर्ण वगेरे होता है, बहोत चिंता फिकरसें अजीर्ण कामला मधुप्रमेह क्षय रक्तपित्त वगेरे रोग होता है, (१७) अकस्मात्सें याने गिरजानेसें किचर जाणेसे डूब जाणेसे जहर खाजाणेसें इत्यादिक अनेक अकस्मात् कारणोंसें अनेक रोग होता है, सो आगे खुलासा लिखा है, (१८) दवासे, याने दवा रोगोंकों मिटाती है, अथवा मिटाणेमें मदत करती है, लेकिन युक्ति विगर अणघडपणेसें लीभई या दीभई दवा किसी २ वख्त रोगकू मिटायभीदेती है, (अथवा) एक रोगकू दबा कर दुसरेकू पैदाकर देतीहै, भूलसे दीभई दवाईसें अदमी मर जाता है, उस बातोकों अपणे गफलतमें या अकस्मातके वर्गमें गिणते है, लेकिन् लेभागु डाकटर नीमेहकीम और मूर्खवैद्य इनोके अल्पज्ञानसें अथवा लोभसें अथवा रोगीकी पूरी दया नहीं रखताभया बेपरवाईसें सइकडों रोगोंका कारणरूप वो चिकित्सक हो जाते हैं, हजारो आदमी इण लेभागुओके हाथ मारे जाते हैं, केइयक कष्ट पाते हैं, इन बातोको थोडे दृष्टांतोसे खुलासाकर दिखाते हैं, बदनमें वायु बढ जाणेका प्राये कारण ठंढ अथवा सरदी होती है, लेकिन् वाजे वखत बदनमें बहोत गरमी बढ जाणेसेंभी वायु जोर करती है, अब वो कारण गरम है, रोगी पुकार सो वादीकी करता है, और पूर्वोक्त वैद्यवादीकी उत्पत्ति सरदी समझ गरमी दवा देते जाते है, जो कदास वैद्यकहे, ये रोगवादीसे हैं, सो गरम दवासें नहिं मिटेगा तो उस रोगीके घरवाले मरद औरते वैद्यकू मूर्ख ठहराते है, और उसकी बताई दवाई मजूर नहीं करते आप मनोक्त गरम दवाई देते है, उससें गरमी उलटी बढकर रोगकूं असाध्य कर देती हैं, जैसें पित्त संबधी भयकर गरमीसे भये पाणी झरेमें, सो सो लोंग कुलियेमे छमककर वृद्ध रंडाओ

दिलाती है रोगी मर जाता है, फेर धातूके बिगाडसें गरमीका नाश होता है, उपदंश फिरंग गरमी सुजाकसें अथवा डर चिंता फिकरसें बहोत अदम्योंका मगज फिर जाता है, विचार वायु हो जाती है, पागलतक होजाता है, ऐसे रोगोपर अज्ञानलोक अज्ञानवैद्य आंख मूचकर गरमएकांतदवा घसोडे जाते है, सो घटाना तो दूर रहा उलटी वायू बढ जाती है, क्योंके ऐसे रोग मूल मगजके खाली पडनेसें धातूके नास होनेसें होता है, इसवास्ते मगज और धातू सुधरे तबही वायु मिटती है, इसवास्ते मगजकू पुष्ट करे एसी तराघटवाली और शीतल इलाज करणा चाहिये जिसका बदन बहोत जुलाबके लायक नही होय, उसकु बहोत जुलाब देनेसें दस्त मरोडेका रोग होता है, आम तथा खून तूट पडता है, और बहोतसी वखत आंतरे काम नहीं देकर अशक्त होकर मरजाता है.

## एक रोग दुसरे रोगका कारण.

कितनेक रोग जैसें आहार विहारके विरुद्ध बरतावसें स्वतत्रपणे होता है, तैसे दुसरे रोगमेंसेंभी रोग पैदा होता है, जैसें बहोत खानेसें अथवा अपनी तासीरसे प्रतिकूल बहोत गरम या बहोत ठंढा पदार्थ खानेसें जठराग्नि बिगडती है, तैसें जादा विषय सेवणसेभी शरीरका सत कम होकर पाचनशक्ति मंद पडती है, इस मंदाग्निके कारणोका इलाज नहीं करनेमें आवे तब इस मंदाग्निके अंदरसें अनुक्रमसे बहोत रोग पैदा होते है, जैसें (१) मंदाग्निसें अजीर्ण होता है, (२) अजीर्णसें दस्त होता है, (३) दस्तसें मरोडा होता है, (४) मरोडेसें संग्रहणी होजाती है, (५) संग्रहणीसें मस्सा हरस होजाता है, (६) हरससें पेटका दरद आफरा गोलेका रोग होजाता है, (२) शरद गरमी जुखाम ये छोटासा एक मरज है, तीनचार दिन रहकर ये आपसेंही मिट जाता है, लेकिन् किसी २ वखत जब बदनमे जड जाता है, तो बडे २ भयंकर रोगोंका कारण बण जाता है, शरीरमें खाणे पीणेकी हिफाजत नहीं रहणेसें दोष बढकर खांसी होती है, कफ बढता है, उसकरके फेफसेमें हरकत पहुच जुलमगार क्षयरोगके निशाण प्रगट होते हैं, पीनस रोगभी जुखामसेंही होता है, (३) अजीर्ण अजीर्णभी एसा साधारण मरज है, अदम्योंकों बहोतसी वखत अजीर्ण होता है, वो अपणे आपही सहज साधारण उपायसें मिट जाता है, जहातक बदनमे ताकत रहती है, उहातक तो जादा हरकत मालम देती नहीं, लेकिन् नाताकत अदमीकू एसा साधारणभी अजीर्ण बडी बेमारीका कारण बण जाता है, (१) अजीर्णसें मरोडा होता है, (२) मरोडेसें संग्रहणी जैसा असाध्य रोग होता है और (३) हेजेमरीकू बुलानेवालाभी अजीर्णही है, अजीर्णका इलाज नहीं करनेसें अजीर्ण जीर्णरूप पकडता है, तब हमेसाकेवास्ते घरकरके रह जाता है, ये रोग अंग्रेजीमें डिस्पेपस्या नामसे प्रसिद्ध है, प्राये अजीर्णसें बहोतसे

रोग होजाते है मुख्य २ तो ये है, (४) कृमि (५) बुखार (६) चूंक (७) दस्तकी कबजी वगेरे (४) बुखारमेंसें तिल्ली (२) जीर्णज्वर (३) सोथ (४) अरुचि (५) कास (६) श्वास (७) प्यास (८) उलटी (९) अतिसार वगेरे ५ कृमि. कृमिकी बेमारी जुदीगिणी गई है, उस करके (१) हिचकी (२) हृदयका रोग (३) हिस्टिरीया (४) शिरका दर्द (५) छींक (६) दस्त (७) उलटी (८) गड गूमड वगेरे रोग होजाता है, ६ धातु बिगाडसें असाध्य क्षयकी बेमारी हो जाती है, जो उसका जावता नहिं करे तो फेर (२) मगजकी वायु विचारवायु अथवा भ्रम हो जाता है, बुद्धिका नाश होजाता है, पागल जैसा बण जाता है, ७ खासी साधारण रोगका जावता नही करनेमे आवे तो वधकरके राजयक्ष्मा होजाता है, ८ मदात्यय बहोत सराप पीनेसे जो रोग होता है, उसकू मदात्यय एसा कहते है, उससें (१) अजीर्ण (२) दाह (३) पागलपणेका असाध्य रोग होता है, ९ उपदंश दुष्ट स्त्रियादिकसे पैदा भई गरमीके रोगसे (१) विस्फोटक (२) गांठ (३) वातरक्त (४) रगतपित्त (५) हरस (६) भगदर (७) नासूर (८) गठिया वगेरे रोग होजाता है, १० प्रमेह सुजाक पहले होकर प्रमेह होजाता है, इससें वद गाठ (१) मूत्रकृच्छ (२) मूत्राघात (३) प्रमेहपीडिका वगेरे उपदसवाली सब बेमारियां होती है.

## किरण २ दुसरी.

### वाय पित्त कफसे पैदा होयसो रोग.

आर्यवैद्यक शास्त्रमुजब तमाम रोगोकी जड वाय पित्त कफ है, ये तीनों दोष बराबर अथवा अपणे मूलस्थितीपर होते हैं, तहांतक शरीर निरोग गिणे जाता है, इनमेंसें एक अथवा जादा दोष अपनी २ मर्यादा छोड उलटे रस्ते चलते है, तब बहोतसे रोग हो जाते है, ये तीनो दोष किसतरे मर्यादा छोडते हैं, उनोसे कोनसा २ रोग प्रगट होता है, सो लिखते है, वदनमें वायुका कोप होनेका कारण वायु स्वरतेकू रोकणा दस्त पैसाबके वेगकू रोकणा, तुरारसका पदार्थोका खाणा बहोत ठढा पदार्थ खाणा रातकूं ऊजागरा करणा, बहोत स्त्रीगमन मैथुन करणा, बहोत खेंचल करना बहोत खाना, बहोत रस्ते चलना जादा बोलना डर लूखेपदार्थ खाना उपवास करना बहोत खारा कडवा तीखा पदार्थ खाना बहोत हिचका खाणा असवारीपर बैठके मुसाफरी करणी इत्यादिक वायुकों कोपाणेका कारण है, फेर बहोत ठंढमें वरसादकी भीगीजमीनमें अथवा वरसात वरसतेमें स्नानकियेपीछे पाणीपीयेपीछे दिनकेपिछले भागमे खायाभया पचेपीठे और जोरसे पवन (हवा) चलतीमें इतने कारणोसे वदनमें वायु जोंर करती है, वदनमें ८० प्रकारका रोग पैदा करती है

आक्षेपवायु १ शरीरकी नसोमे हवा भरकर वदनकू इधरउधर फेंकती है
हनुस्तभ २ जवाडी वादीसें अर्थात् दाढी जकडके टेढी होय सो
उरुस्तभ ३ जाघ वादीसें अकड जाकर चलणेकी शक्ति कम करे सो
शिरोग्रह ४ शिरकी नसोंमे वादी भरकर शिरकू जकडा देवे और पीडा करे
बाह्यायाम ५ पीठकी रगोमें वादी भरकर धनुषकीतरे टेढा वांका झुका देवे
अभ्यतरायाम ६ छातीके तरफसे वदनकवाण जैसा वांका टेढा होजावे.
पार्श्वशूल ७ पसवाडोंकी पांसलियोमें चमके चले
कटिग्रह ८ कमरकू वादी पकडके जकड कर देवे
दडापतानक ९ लकडीकी तरे वदनकू सजड जकडा देवे
खल्ली १० पांव हाथ जांघ गोठण पींडीमें वायु भर खाली चढाती है.
जिह्वास्तंभ ११ जीभकी नसोंकू वादी पकडके बोलनेकी गति बध करे
अर्दित १२ मुका आधा भाग टेढाकर देता है, जीभका लोचा बधता है करडा होता है.
पक्षाघात १३ आधे शरीरकी नशोंकू सोपणकर गतीकू अटकाता है
कोष्टुसीर्षक १४ गोडोमें वादी खूनकू पकडके कठन सूजन पैदा करती है
मन्यास्तभ १५ गरदनकी नसोमें वायु कफकू पकडके गरदन जकडाती है.
पगु १६ कम्मर तथा जांघोमें वादी घुसके दोनु पगोकू निकम्मा कर देती है.
कलायखज १७ चले तो शरीरमें कापणी होकर पांव आंढेटेढे पडते हैं
तूणी १८ पक्काशयमे चिणक पैदा होकर गुदा और उपस्थमे जाती है
प्रतितूणी १९ तूणीकी पीडा नीचे ऊत्तर पीछी नाभीकी तरफ जाती है
खज २० पांगला जैसा लक्षण लेकिन् एक पावमें होता है लंगडा कहते है
पादहर्ष २१ पावमे खाली झणझणाट होय पाव सून्य सो जाता है
गृद्धसी २२ कमरके नीचे जाघ और पाव वगेरे जकड जाते है
विश्वाची २३ हथेली तथा अगलियां जकड जाय हाथसें काम नहीं होय
अपबाहुक २४ हाथकी नाडी जकडकर सब हाथ दुखते रहता है
अपतानक २५ वादी हृदयमें जाकर दृष्टिकू स्तब्ध करे ज्ञानभानका नाश करे और कठमेंसे विलक्षण तरेका आवाज निकले वो वायु हृदयसें अलग हटे तब होस आवे ऐसें हिस्टीरीयाका जैसा चिन्ह वैर २ होय ओर मिट जाय सो अपतानक वायु कहाती है
व्रणायाम २६ चोट अथवा जखमसें भये व्रण घावमें वादी दरद करे.
वातकटक २७ पांवमें तथा गिरिये घूटणमें चलते दरद होय सो
अपतनक २८ पावमें तथा शिरमें दर्द होय मोह होय गिरपडे वदन धनुषकमाणकी

तरे वांका होय दृष्टि स्तब्ध होय कबूतरकी तरे गलेमें शब्द होय.
अगभेद २९ सब वदन तूटाकरे उसकू अगभेद कहते हैं
अगशोष ३० वादी सब वदनका खून सूकाय डाले वदनकूं सुका देवे.
मिणमिणत्व ३१ मुंमेसें निकलनेके शब्द नाकमेंसें निकले गुंगापणा.
कलता ३२ हिचक २ कर अटकता थोडा २ बोले चकाई खाता बोले सो
अष्टिलिका ३३ सूडीनाभीके नीचे पत्थर जैसी गांठ होती है
प्रत्यष्टिला ३४ इसतरेहीकी गांठ पेटमें आडी होके रहती है.
वामनत्व ३५ गर्भमे प्राप्त होकर वादी गर्भविकार करे तब लडका वामना होता है.
कुजत्व ३६ पीठमें और छातीमे वायु भरकर कूब निकाल देती है
अगपीड ३७ सब वदनमें दरद होता हे उसकू अगपीडा कहते हे.
अंगशूल ३८ सब वदनमें चसके मारते हे वो शूल कहलाती है.
सकोच ३९ वादी नसोंकों सकुडाकर शरीरकूं अकडाती है सो संकोच.
स्तभ ४० वादीसे सब वदन झलजाता है उसकूं स्तभवायु कहते है
रूक्ष ४१ वादीके कोपसे वदन लूखा और निस्तेज होता है सो
अगभंग ४२ वादीसे जाने शरीर तूट जायगा एसा होय सो.
अगविभ्रम ४३ वदनका एकाध भाग लकडे जैसा जड होय सो.
मूकत्व ४४ बोलनेकी नाडीमें वादीभरजाणेसें जुवान बंध होजाती है सो
विड्ग्रह ४५ आंतरोमें वायु भरकर दस्त पेसावकी कबजी होय सो.
बद्धविट्कता ४६ वादीसे दस्त बहोत करडा आता है
अतिजृंभा ४७ उबासी (जभाई) वादीसे बहोत आवे सो
प्रत्युद्गार ४८ वादीके कोपसे डकारे बहोत आया करती है
अन्नकूजन ४९ वादीके कोपसें आंतोमे कुर २ अवाज वेर २ होय सो
वातप्रवृत्ति ५० वादीके जोरसे अधोवायु पाद बहोत होय सो
स्फुरण ५१ वादीके जोरसें कोईभी अग फुरके आंख हाथ वगेरे सो.
शिरापूर्ण ५२ वादीसे नसो (शिराओ) सब भरजाती है सो
कंपवायु ५३ वायुसें सब अगया शिर कांपा करता है
कार्श्य ५४ वादीके कोपसें वदन दिनपर दिन दुबला होते जाता है
श्यामता ५५ वादीसें शरीर काला पडते जाता है.
प्रलाप ५६ जिस वादीसें अदमी बहोत बकता बोलता है सो.
क्षिप्रमूत्रता ५७ जिस वादीसें दम २ में पेसाब उतरा करे सो.
निद्रानाश ५८ जिस वादीसें नींद नही आवे सो

स्वेदनाश ५९ वादी पसीनोके छेदोंको रोक पसीना बध करे सो
दुर्वलत्व ६० वायुके कोपसें वदनकी ताकत जाती रहे सो
वलक्षय ६१ वादीके कोपसें ताकतका बिलकुल नाश हो जाय सो.
शुक्रप्रवृत्ति ६२ वादीके कोपसें शुक्रवीर्य बहोत गिरा करे सो.
शुक्रकार्ष्य ६३ वायु धातुमें मिलके धातूकू सुकाय डाले सो
शुक्रनाश ६४ वायुसे धातूका बिलकुल नास होजाय सो
अनवस्थितचित्त ६५ वायु मगजमे जाकर चित्तकू अस्थिर करे सो
काठिन्य ६६ वायूके कोपसें वदन करडा होजाय सो
विरसास्यता ६७ वायूके कोपसें मूमें रसका स्वाद बिलकुल नहीं रहता.
कपायवक्रता ६८ वादीके कोपसें मूका स्वाद कपायला रहे सो
आध्मान ६९ वायुके कोपसें सूटी धरणके नीचे आफरा चढे सो
प्रत्याध्मान ७० हृदयके नीचे और सूटीके उपर आफरा चढे सो
शीतता ७१ वायूसें वदन ठढा पड जाय सो
रोमहर्ष ७२ वादीके कोपसे वदनके रूखडे होय सो.
भीरुत्व ७३ वायुके कोपसे डर लगता रहे सो.
तोद ७४ वदनमें सूइया चुभावे एसा लगे सो.
कडू ७५ वदनमें खाज आवे वादीसें सो
रसाज्ञता ७६ रसोका स्वाद मालम नहीं देवे सो.
शब्दाज्ञता ७७ कानोंसें सुणीजे नहीं सो वायु
प्रसुप्ति ७८ स्पर्शकी खबर नहीं पडे सो वादी
गधाज्ञता ७९ गधका ज्ञान खसबोकी मालम नही पडे सो
दृष्टिक्षय ८० निजर (दृष्टिमें) वायु प्रवेशकर देखणेकी शक्ति कम करे

वायूके कोपसें वदनमे इसमेंके एक अथवा अनेक लक्षण दिखते है, इसपरसे निश्चय होसकता है, ये रोग वादीके है, खून और वादीका निकट सबध है, वादी खूनमें मिलके कितनेक खूनके विकार पैदा करती है, ऐसे रोगोंमे खूनकी शुद्धि और वायूकी शाति करे एसा इलाज करणा

## पित्तप्रकोपका कारण

बहोत गरम तीखा खट्टा लूखा दाहकारी चीजोंके खानपानसे दारूवगेरे नसोंका विसन उपवासबहोतकरणा क्रोध अतिमैथुन बहोतशोक बहोततप धूप अग्नि वगेरे इत्यादि आहार विहारसें पित्तका कोप होता है.

## पित्तके ४० रोग.

धूमोद्गार १ धूंये जैसी जली भई डकार आवै औधी. विदाह २ वदनमें जलण वहोत होय
उष्णांगत्व ३ वदन हरदम गरम रहे. मतिभ्रम ४ शिरचकडोलचढ घूमा करे.
क्रांतिहानी ५ वदनके तेजका नाश होय. कंठशोष ६ गलासूके शोप पडे
मुखशोष ७ मूसे शोप पडे सूके अल्पशुक्रता ८ धातू वीर्य कम होजावे
तिक्तास्यता ९ मू कडवा रहै अम्लवक्त्रत्व १० मूखट्टा रहै
स्वेदश्राव ११ पसीना वहोत आवै अगपाकता १२ वदन पक जावै
क्लम १३ ग्लानि तथा अशक्ति रहै. हरितवर्णत्व १४ वदनका रग हरा दीखे
अतृप्ति १५ भोजन करे तृप्ति न होवै पीतकायता १६ वदनका रग पीला दीखै.
रक्तश्राव १७ शरीरके किसी जगेसे खून जावै. अंगदरण १८ चमडी फटे.
लोहगधास्यता १९ मूमेसें लोह जैसी वो आवे दौर्गंध्य २० मूमेसें दुरगध छूटे.
पीतमूत्रत्व २१ पेसाब पीला उतरे अरति २२ पदार्थोंपर अप्रीति रहै
पित्तविट्कता २३ दस्त पीला आवै पीतावलोकन २४ आंखसें पीला दीखे
पीतनेत्रता २५ आंख पीली हो जाय पीतदतता २६ दांत पीले हो जाय.
शीतेछा २७ ठंढे पदार्थकी वांछा रहै. पीतनखता २८ नख पीले होय
तेजोद्वेष २९ प्रकाशका तेज सहा न जाय अल्पनिद्रता ३० नींद थोडी आवै
कोप ३१ क्रोध (गुस्सा) चढे गात्रसादर ३२ वदनमें पीडा होय.
भिन्नविट्कत्व ३३ दस्त पतला आवै. अधता ३४ आंखसे आंधा होय
उष्णोच्छ्वासत्व ३५ श्वास गरम निकले. उष्णमूत्रत्व ३६ पेसाब गरम आवै
उष्णमलत्व ३७ दस्त गरम उतरे तमोदर्शन ३८ आंखसे अधेरी आवै.
पीतमडलदर्शन ३९ पीले चक्कर दीखे निःशरत्व ४० उलटी दस्तमे पित्त निकले

पित्तके कोपसे इनोमेंसे एक अथवा अनेक लक्षण दिखाइ देते हैं, मतिभ्रम याने बुद्धिका बिगाड तिक्तास्यता स्वेदश्राव क्लम अरति अल्पनिद्रता गात्रसादर भिन्नविट्कता तमोदर्शन वगेरे कितनेक पित्तके रोगोकू साधारण अदमी अपणी समझ मुजब वायूके रोगमें गिणकर उसकू मिटाणे गरम इलाज किया करते है, उससें उलटा रोग बढता है, बहोतसे रोग बाहरसे वायुकेसे दिखते है, लेकिन असलमे निश्चय करणेपर वो पित्तका ठहरता है, वहोतसें रोग बाहरके लक्षणोसे पित्तका तथा गरमीका मालम देवे असल निश्चयपर वो रोग वायुसे भये सिद्ध होते हैं, इस वास्ते रोगोका कारण सोधणेमें वहोत विचार शक्ति और सुक्ष्म बुद्धिसें तपासणेकी जरूरी है

## कफ प्रकोपका कारण.

मीठा गुड सक्कर बूरा मिश्री वगेरे घी मक्खन वगेरे चिकणे और भारी पदार्थ केला

और भेंसका दूध वगेरे ठढा और भारी पदार्थोंके वहोत खानेसे दिनकीनींद अजीर्णमें भोजन करना महनतका काम करे विगर वेठे रहणा ठढकालेकी मोसममें वहोत ठढा पाणी पीणा वसतऋतुमें नया अनाज खाणा इत्यादि आहार विहारसें वदनमें कफ वढकर वहोतसे रोग पैदा होते हैं,

### कफके २० रोग.

तद्रा १ आंखमे भींट लगे अतिनिद्रता २ वहोत नींद आवै.
गौरव ३ शरीर भारी होय मुखमाधुर्य ४ मू मीठा र लगे.
मुखलेप ५ मूमें चिकणास होय. प्रशेक ६ मूमेंसे लाल गिरे.
श्वेतावलोकन ७ सव वस्तु सुपेद दीखै. श्वेतविट्‌कत्व ८ दस्त सुपेद रगका उतरे
श्वेतमूत्रता ९ पैसाव सुपेद उतरे श्वेतांगवर्णता १० वदनका रंग सुपेद होय
उष्णेच्छा ११ गरमागरम खाणेकी इच्छा तिक्तकामता १२ कडवी चीजकी इच्छा.
मलाधिक्य १३ दस्त जादा होय उतरे, शुक्रवाहुल्य १४ वीर्य वहुत सचय,
वहुमूत्रता १५ पेसाव वहोत आवै. आलस्य १६ आलस वहोत आवै
मदवुद्धित्व १७ वुद्धि मद होय तृप्ति १८ थोडा खानेसे तृप्ति होजावै
घर्घरवाक्यता १९ अवाज खोखरा वोले अचेतन्य २० चेतना भूल जावै

वदनमें कफका कोप होणेसे इनोमेंका एकरोग अथवा जादा हो जावें सर्व वस्तु सुपेद दीखे दस्त सुपेदरगका होय इसका मतलव एसा है, तदन सुपेद रगका दीखे एसा नहीं है, लेकिन् तनदुरस्ती हालतमें जेसारग दिखणा चहिये उसकरके जादा सुपेद दिखाइ देवे.

## किरण ३ तीसरी.

### रोगपरीक्षाके प्रकार.

रोगकी परिक्षाके वहोत प्रकार हे जेसें तीनतो निमित्त शास्रसे, रोगीकू स्वप्न आवे तथा शकुनपरीक्षा वैद्यकू दूत वुलाणे जावे उसकू गरम सुकन मकानसें निकलते होणा सौम्य ठढा होयतो अछा नही वैद्यके पास पोहचे वाद वैद्यस्वरोदय देखे सो भरीदिसमें दूत वैठके या खडा रहके प्रश्नकरे तो सजीवदिस समझै, अग्नितत्व उस वखत वैद्यके चलता होय तो पित्त गरमीका रोग समझे रोगीके, वायु वहता होयतो वादीका इत्यादि तत्वोका विचारकरे जो खाली दिसमें वैठके या सुखमना नाडी चलती स्वरोदयमें होय तो रोगी मरे, वैद्यकु जस आकाशतत्वमें नहीं आवे इत्यादि विवरा देखणा होय तो हमारी छपाई सत्‌ज्ञान चिंतामणी स्वरोदय ग्रथ देखणा वैद्यके चद्रश्वर चलता होय उसमें फेर पृथ्वी जल तत्वचले उस वखत रोगीके घर जावै निश्चैजसपावे दवादेतीवखत वैद्यके सूर्यश्वर होणा इसतरेफेर वैद्यकु मकानसें निकलते ठढे सौम्यशकुन [illegible] गरमग्र-

कुन अच्छा नहीं इसतरे स्वरोदय १ शकुन २ और स्वप्न ३ ये तीनोसें विगर रोगीकूं देखे निमत्तज्ञानसें रोगी जियेगा १ या वहोतदिन भुगतेगा २ या आराम होजायगा ३ इत्यादिक वैद्य जांण सकता है लेकिन् ग्रथ वढजाणेके सवव इहां नहीं लिखताहू अष्टांगनिमित्त यर्थार्थ ज्ञानकूं झठा कहे सो झठा है अव रोगपरीक्षालोकीक प्रसिद्धमें जो मुख्य है उसका विस्तार वर्णन इहां लिखताहू १ प्रकृतिपरीक्षा २ स्पर्शपरिक्षा ३ दर्शन-परीक्षा ४ प्रश्नपरीक्षा १ ) प्रकृतीपरिक्षा सो रोगकी प्रकृती वायु-प्रधान है या पित्त-प्रधान है या कफ-प्रधान है के रक्त-प्रधान है इस बावतका निर्णय प्रकृतीके स्वरूपमें बता-णेमें आवेगा २ स्पर्शपरिक्षा रोगीके शरीरका जुदा २ भागोकू हाथके स्पर्शसें तेसें दुसरे साधनोमें तपासकर देखणेकी परिक्षाका वर्णन करणेमें आवेगा स्पर्शपरिक्षा हाथसें या थरमोमीटर ( उष्णता मापक नली ) सें और स्टेथोस्कोप ( हृदय तथा श्वास नलीकी क्रिया जांणनेकी भूगली ) वगेरे दुसरे साधनोंसें भी होसकती है, नाडी हृदय फेफसा तथा चमडी ये स्पर्शपरीक्षाका अंग है ३ दर्शनपरिक्षा रोगीकावदन तथा उसके जुदे २ अवयव फकत नजरसें देखणे मात्रसेंही रोगका कितना एक निर्णय होसके इसपरीक्षामें बहोत वावतें आजाती है, रूप यानेचहरा त्वचा याने चमडी नेत्र जीभ मल यानेदस्त मूत्र वगेरेका रग तथा उनोके दुसरे चिन्होसें रोगकी परिक्षा होसकती है ४ प्रश्नप-रीक्षा, रोगीकी हकीगतमें तथा पूछणेसें जो जो बातकीवाकवी होय उसकूं इहां प्रश्न-परीक्षानाम दिया है.

## प्रकृतीपरिक्षा.

आर्य वैद्यकशास्त्रका विशेषपणेसेंवाय पित्त कफ परही आधार रख्का भया है नाडीपरि-क्षामें भीयेही तीन है इसवास्ते इन तीनोंका विचार पहली करणेमें आता है, नाडी वगेरेकी परिक्षाके विषयपर आवते पहली एसा निश्चय करणा चहिये के हरेक दोषवाली प्रकृ-तीका स्वरूप कैसा होता है, सब अदम्योंको अपणी २ तासीरसें वाकव होना जरूर है, अपणी प्रकृती शांत है, के तामसी है, ये बात तो सब अदमी आपभी जाणते हैं, और उनके सहवासी यार दोस्तभी जाणते है, वैद्यक शास्त्रके नियमानुसार वायकी पित्तकी या कफकी अपणी प्रकृती है, या खूनकी है, या मिश्र मिली भई है, ये जाणे बाद खानपांन के पदार्थोंका सामान्य गुण दोष धर्म जब अछीतरे जाण लेता है, तो अपणी प्रकृतीकू अछीतरे तनदुरस्त रख सकता है, इलाजभी रोगोका कर सकता है, इन तीनो प्रकृतीकी परिक्षामें वहोतसी परिक्षा सामान्य तोर आजाती है, सब अदम्योंमें वाय पित्त कफ और खून होताही है, लेकिन बराबर सब अदम्योंका देखणेमें नहीं आता है, इन तीनोंमेंसे किसीके वदनमें एक प्रधान किसीकें वदनमें दो, अदमीकू उसी प्रकृतीसें पहचानते हैं, एक चीज एक प्रकृतीवालेकूं माफगत आती है, दुसरेकू नही आती इसका मूल मतलब इतनाहीं

है, के अदम्योंकी प्रकृती जूदी २ होती है, इसतरे वस्तुओंका स्वभावभी जूदा२ होता है, जब अदमी आप अपणी प्रकृतीकू नहीं जाण सकता तब खानपानकी वस्तु प्रकृतीकी परिक्षा करणेमें मदतगार होसकती है, जेसें दवासें रोगकी परीक्षा होती है, जिस वखत दुसरी तरे रोगकी परीक्षा नहीं होसकती तब चतुर वैद्य डाकतर ठडा या गरम इलाजसेती रोगका कितनाएक निर्णयकर सकते है, तेसें खानपानके पदार्थोंसे प्रकृतीकी परिक्षा होसकती है, जेसें गरम वस्तु माफगत नहीं आवे तो समझणा तासीर पित्तकी है, ठंढी वस्तु माफगत नहीं आवे तो प्रकृती वायूकी या कफकी है, प्रकृती मुख्य चारतरेकी है, वातप्रधान प्रकृती १ पित्तप्रधान प्रकृती २ कफप्रधान प्रकृती ३ रक्तप्रधान प्रकृती ४ इन चारोंका सेलभेल होकर लक्षण होय सो मिश्रप्रकृती जांणनी अब इन चारोंका विवरण लिखते हैं

## वातप्रधानतासीरके अदमी.

शरीरके अवयव यडे लेकिन् विवस्था विगरके छोटे बडे बेडोल शिरसोशरीरसें छोटा या बडा. निलाड मूंसें छोटा, बदनसूका और लूखा बदनका रग फीका झांखा और खून विगरका आखगहरी काले रगकी बाल जाडे काले और छोटे चमडीतेजविगरकी लूखी लेकिन् स्पर्शकाज्ञान जलदी करणेवाली, मांसके लोचे करडे, लेकिन् विखरे भये, चाल जलदी चचल और कांपती, खूनका फिरणा वे प्रमाण, इसवास्ते कोईका शिर गरम तो हाथ पैर ठंढा, और कोइका शिर ठडातो हाथ पैर गरम, काम करणेमें प्रवल लेकिन् मन चचल अस्थिर, कामक्रोधादि वैरियोंकों जीतणेमें अशक्त, प्रीति अप्रीति तथा डर जलदी पैदा होय, न्याय अन्यायका विचार करणेमे सूक्ष्म दृष्टि होती है, लेकिन् अपणे इनसाफी विचारकू अपणे अमलमें लाणा उसकु मुसकल होता है, सब जिंदगी अस्थिर चचल वृत्तिसें गुजारता है, सब कामोंमें जलदी करता है, उसके शरीरमें बेमारी बहोत जलदी आती है, उसका मिटणा भी मुसकिल बेमारीसह भी नहीं सकता कष्ट चोगुणा दिखा देता है दुसरी २ प्रकृतीवालेका शरीर और मन ज्यू ज्यू अवस्था आती जाती है, त्यों त्यो शिथिल और मद पडता है, लेकिन् वायुप्रधानप्रकृतिवालेका उलटा ऊमर चढणेपर मन करडा और मजबूत होता जाता है, इस प्रकृतीवाले अदमीके अजीर्ण बधकुष्ट दस्त पेकटकारोग शिरकादर्द चसका वातरक्त फेफसेकावरम क्षय उन्माद वगेरे रोगहोणा जादेसभव है, फेर इसप्रकृतीवाले अदमीकी ऊमर ताकत धन थोडा होता है, इसप्रकृतीके अदमीकू तीखा चमचमा गरमागरम तथा खारा पदार्थोंपर जादा प्रीति होती है, खट्टा मीठा ठडा पदार्थोंपर अप्रीति अरुचि होती है

## २ पित्तप्रधान प्रकृतीके अदमी.

शरीरके अंग उपांग खपसूरत अछाबधा, मासके लोचे ढीले होते हैं, बद

लिये बालथोडे करवेरे, जलदी सुपेद होय, तेसें वदनपर थोडी २ फुनसियां भयाकरती है, भूख प्यास जलदी लगे, मूमेसें शिरमेंसें, बगलमेंसें दुरगध आवै, बुद्धिमानहोय क्रोधी होय आंख पैसाब तथा दस्तका रग पीला होय, साहसीक उत्साही तथा कलेस करणेपर सहणेकी शक्तिवाला, उसकी ताकत उमर द्रव्य तथा ज्ञान मध्यम होता है, इस प्रकृती-वालेकू अजीर्ण पित्त हरस वगेरे रोग होणा जादे सभव है, मीठा तेसे खट्टेरसपर जादा प्रीति होती है, तीखा और खारेरसपर कम रुचि होती है.

## ३ कफप्रधान प्रकृतीके अदमी.

शरीरसुंवाला भराहुवा मजबूत अवयवसंपूर्ण वदनकारंगसुंदर चमडीकोमल वाल सुंवाले, रगस्वच्छ आखचिलकती सपेद तथा धूसर रंगकी, दांतमैला सुपेद, स्वभाव गभीर, बल तथा नींद जादा, आहार थोडा, विचारशक्ति, कोमल, बोलणेकी शक्ति थोडी यादशक्ति और विवेकबुद्धि जादा, न्याययुक्त विचार, व्यवहार अच्छा, शरीरकी शक्तीसें मनकी शक्ति जादा होती है, शरीरकी चाल मंद, लेकिन् मजबूत विशेषपणेकरताकतवर और धनवान लंबी ऊमरवाला होता है, सामान्य कारणसें रोग होजाता है, कफके सग रसकी वृद्धि होती है, शरीरभारी मेदवाला होता हैं, उसकरके अशक्ति बढती है, बदन बहोत जाडा होता है, पेटकी दूद छिटक पडती है, हाथ बडा सांधेभी बडे और जाडे होते है, मांसके लोचे ढीले होते हैं, चहरा विरस और फीका होता है, शरीर जेसा जाडा मोटा दिखता है, वैसी अंदर ताकत नहीं रहती, निर्बलता सोजा जलवृद्धि हाथी जेसे पांव वगेरे, इस प्रकृतीके मुख्य रोग है, तीखा खारा पदार्थोंपर जादा प्रीति मीठे पदार्थोंपर कम रुचि होती है

## ४ खूनप्रधान धातूके आदमी.

वात पित्त कफ ये तीन प्रकृतिसिवाय जिस अदमीमे खून जादा होता है, उसके ये लक्षण है, शरीरसे शिरछोटा, मूचपटा चोखूणा, निलाडवडा और कितनोंका पिछाडीसे ढलता, तथा छाती चौडी गभीर और लबी होती है, खडे रहणेसें सुटी पेटकी सपाटीके सग मिल जाती है, बाहरया अदर दिखती नहीं, चरबी थोडी, वदनपुष्ट खूनसेभराभया खपसूरत वालनरम पतले और आंटेदार चमडी करडी उसमेंसें मासके लोचे दिखाई देते नाडीपूर्ण और ताकतवर दांतमजबूत पीलास पडते भये, पीनेकीचीजपर खुसबहोत, पाचनशक्ति प्रबल, महनत करनेकी शक्ति बहोत, मानसिक वृत्ति कोमल, बुद्धि स्वाभाविक सहनशील सतोषी लोकोपर उपगार करनेवाला बोलणेमेंचतुर सरलभाषी हिम्मतवान खूनवालाअदमी हरदम कांममेंभी नहीं लगे रहता, और घरमे बैठके निकम्मा वखत भी नहीं गमाये चाहता, दाह, फेफसेकावरम, निजला, दाहज्वर खूनकागिरणा कले-जेकारोग, फेफसेका रोग होणा संभव है, धूप नहीं सदता, जुदी २ प्रकृतीकी पहचान

करणी मुसकिल है, बहुतोंकी मूल प्रकृती दोदो दोषोकी मिली भई होती हैं, दोनोके लक्षण सग मिलेभये होते हैं, एक प्रकृतीके लक्षण जाणे पीछै दूसरीका जाणना सहज है, सूक्ष्म विचार अदमी जब करके देखता है, तो यहभी मालम होजाती है, के मेरी प्रकृतीमें फलाणा दोष कम हे, रोगकी परिक्षा, उसका उपाय, तथा पथ्यापथ्यका निर्णय प्रकृतीकी परिक्षा भयेबाद बण आती है, इसवास्ते वैद्य या डाकदरोने तथा सब अद्म्योनें प्रकृतीकी परिक्षा हमारे लिखे ग्रथानुसार पहली कर लेणा, रोगीकू पूछणेसें परीक्षा वैद्य या डाकतरलोक कर सकते हैं, दोषके और प्रकृतीके कुछ सबध है, या नहीं एसा एक जरूरीका प्रश्न है, बहोतकरके प्रकृतीमें जो दोष प्रधान होता है, वो दोषके कोपसें रोग होता है, एसा कहणेमे कुछ बाधा नहीं है, रोगीकी प्रकृती वायु प्रधान होय तो उसकू बुखार वगेरे जो कोई रोग जतावे तो वो रोग वायूके दोष सग विशेष सबंध रखता है, एसा अनुमानकर सकते हैं, एसाही पित्त कफादिकका समझ लेना अब स्याद्वादका दुसरा पक्ष दिखाते हैं, रोग हमेसा शरीरकी मूल प्रकृतीके अनुसार होता है, एसा एकांत निश्चय नहीं है, बहोतसी वखत एसा बणता है, रोगीकी मूल प्रकृती पित्तकी होती है, और रोगका कारण वायु होता है, प्रकृती वायूकी होती है, और रोगका कारण पित्त होता है, इसतरे बहोतसें रोग ऐसें हैं, सो प्रकृतीसें बिलकुल तालूक नहीं रखते तोभी रोगीकी परिक्षा करनेमे और इलाज करनेमें रोगीकी प्रकृती तासीरका ज्ञान बहोत उपयोगी बण आता है.

## २ स्पर्शपरिक्षा.

शरीरके कोईभी भागपर हाथसें अथवा दुसरे ओजारोसें दरियास करणी याने शरीरमें गरमी या सरदी या खून श्वासोश्वासकी क्रिया कितने अदाजन है, उसकू इहां स्पर्श परिक्षा लिखा है, इस परिक्षामे (अ) नाडीपरिक्षा (ब) त्वचा परिक्षा तैसें (क) थरमोमिटर अर्थात बदनकी गरमी मापनेकी नली और स्टेथोस्कोप अर्थात छातीकी दरियास करनेकी भूगलीका समावेश होता है, स्पर्शपरिक्षाका सबसें पहले अछा साधन तो हाथ है, रोगकी परिक्षामें हाथ बहोत मदत करता है, बदन गरम है या ठडा है, सुहाला है, या खरखरा है, ये बात हाथसें तुरत खबर पडती है, बदनके अदरका फलाणा भाग नरम है, पोला है, या कठण है, या अदरके भागमें गाठ है, या सोजा है इत्यादिक नाडीकी परिक्षाभी हाथसेंई होती है, नाड देखकर बदनमें कितनी गरमी या सरदी है, जिसकी खबर हो सकती है, अनुभवी वैद्य और हकीम अपने अनुभवसें और मावरेसे बदनकी चोकस गरमी फकत नाडीपर अगुलिया धरकर कह देता है, थरमोमिटर जितना काम करता है, लगभग इतना काम चालाक हाथ और अनुभवी अगुलिया कर सकती है, सोधक खोजी लोकोंनें हाथका काम दुसरे साधनोंसें लेणा सरू

वदनकी गरमी मापणे थरमोमिटर जो बनाई है सो दुरस्त है, क्योके इस साधनसें एक साधारण अदमीभी अपणे आपसें वदनकी गरमी या बुखारकी गरमी माप सकता है, इत्यादि बात वर्त्तमानमें प्रसिद्ध है, साधारण गरमी फकत इससें मालम होती है, दोषोंके अंसांसकी कुछ खबर नहीं पडती इस बातमें कितनेक दरजे चतुर वैद्योके हाथ प्रबल होतेहैं बाकी तो रोग परिक्षामें सर्वोपरी निदान है, हृदयमें खूनकी चाल श्वासो श्वासकी क्रिया जाननेवास्ते (स्टेथोस्कोप) नामकी भुंगली बनाई है, यहभी हाथका काम करती है, और कानकूं खबर देती है.

## (अ) नाडीपरिक्षा.

अंतःकरणमेंसें खून बाहर धकेलीजकर धोरी नसोंमें जाता है, उससें धोरी नसोंमे धबका भया करता है, और उस धबकोंसें खूनका कमती वैसी जोरसें फिरणा मालम पडता है, उसकू नाडीज्ञान कहते हैं, इस नाडीज्ञानसें रोगकीभी कितनीक परिक्षा हो सकती है, किसीभी धोरी नसके ऊपर अगली धरणेसें नाडीकी दरियाप्त हो सकती है, लेकिन् जादा निश्चय करनेकू हाथके अगूठे नीचे नाडी देखते हैं, हाथके पोंचे आगे दोसखत डोरी जैसी नसों है, गोरी चमडीवाले तथा पतले शरीरवालेके ये रगों दिखाइ देती है, उसमेंसें अगूठेके तरफकी डोरी जैसी नाडपर बाहरकी तरफ हाथकी दो तीन अगली धरणेसे अगलीके नीचे धब २ करता मालम देता है, उस धबकोंकू नाडीका ठणका या चाल कहते है, नाडीकी दरियाप्त करनेपर कितने वेगसे चलती है, जो खाली है के धीमी है, अंगमें कितनी गरमी है, या बुखार है, इत्यादिक बातका निर्णय चतुर वैद्य अगलिया धरकर कर सकता है, घडी एक हाथमें रखकर एक हाथसे नाडी देखणी एक मिनटमें कितना ठणका नाडी देती है, एक मिनटमें नाडीके ठणके ११० चले वैद्य और डाकदर गिणती करके कहे तो समझ लेणा, रिदयमें शुद्ध खूनका होद है, वो एक मिनटमें ११० वखत ढीला तथा तग होता है, और खूनकू धक्का मारता है, तनदुरस्त शरीरमे ऊमरमुजब नाडीकी गति इसमुजब होती है.

| उमर | एक मिटनमें नाडीकी चालकी गिणती |
|---|---|
| बालक गर्भस्थानमें होय तब, | १४० से १५० |
| तुरत जन्मे बालककी नाडी, | १३० सें १४० |
| पहिले वर्षमें, | ११५ से १३० |
| दुसरे वर्षमें, | १०० सें ११५ |
| तीसरे वर्षमें, | ९५ से १०५ |
| ४ सें ७ वर्षतक, | ९० सें १०० |
| ७ से १४ वर्षतक | ८० सें ९० तक |

| | |
|---|---|
| १४ से २१ वर्पतक | ७५ सें ८५ तक |
| २१ से ५० वर्पतक | ७० सें ७५ तक |
| बुढापेमें | ७५ सें ८० तक |

## नाडी ग्यानमें समझनेवाली वातें.

हमारे शास्त्रोंमे आधुनिक ग्रथोंमें नाडीका हिसाव पलोंपर लिखा है, उस हिसावसें इस हिसावमें थोडासा फरक है, ये हिसाव हमने जो लिखा है, सो विद्वान डाकतरोंका निश्चय किया भया हैं, वहोत प्राचीन ग्रथोंमे नाडी परिक्षा देखणेमे नही आई ये परीक्षा पीछेसें देसी वैद्योंने बुध्दिद्वारा निकाली है, वाद यूरोपियोनें पूर्वोक्त हिसाव लगाया है, तोभी जुदी २ जाति और स्थितीकू लेकर उसमेंभी फरक पडता है, ऊपरके कोठेमे तनदुरस्त वडे आदमीकी नाडीकी चाल एक मिनटमें ७० सें ७५ तक वताई है, लेकिन् इतनीही ऊमरकी तनदुरस्त औरतकी नाडीकी चाल धीमी होती है, पुरुपसें दसवारे चाल कम होती है २ अदमी खडा होता है, उसकरके वैठेकी चाल धीरी होती है, नींदमें इससेभी जादा धीरे चलती है, ३ फेर कसरत करते दोडते चलते खेंचलका काम करते नाडीकी चाल वढ जाती है, ४ फेर नाडी दोनों हाथोंकी देखणी किसी वखत एक हाथकी धोरीनस अपणी हमेसकी जगे छोडके हाथके पीछाडीकी तरफसें अगूठेके नीचेके साधेके आगे जाती है, उसकरके नाडी देखणेवालेके हाथ नहीं लगती तव देखणेवाला घवराता है, लेकिन् जो वदनमें खून फिरता होगा तो उस हाथकी नाडी हाथ नहीं लगी तो दुसरे हाथकी जरूर हाथ लगेगी इसवास्ते दोनों हाथकी नाडी देखणी ५ हाथपर या हाथके पोंचेपर कोइ पट्टा या डोरी या वाजुवध वधाभया होय तो नाडीकी वरावर मालम नहीं पडती वाधणेसें धोरी नसमें खून वरावर आगे चल नहीं सकता इसवास्ते वधन खोल फेर नाडी देखणी, हाथ सिर नीचे रखकर सूता होय तो हाथ निकालकर पीछे नाडी देखणी ६ डरोकड अदमी डरसें या डाकदरकू देख डर जाता है, तव नाडी जलदी चलने लगती है, इसवास्ते ऐसे अदमीकू दम दिलासासें दिल ठहराकर अथवा वातोंमें लगाकर फेर नाडी देखणेसें दुरस्त नाडी मालम देगी ७ नाडी अदमीकू वैठाकर या सुलाकर देखणी, खेंचल करे भयेकी, रस्ते चलके तुरत आयेभयेकी थोडी देर वैठणे देकर पीछे नाडी देखणी ८ वहोत खूनवाले अदमीकी नाडी वहोत जलदी और जोरसे चलती है, ९ फजरसें सांझकी नाडी धीमी चलती है, १० भोजन कियेवाद नाडीका जोर वढता है, तैसें सराप वा तमाखू वगेरे मादक और उत्तेजक वस्तु खाये पीछे नाडीकी चाल वढती है, इसतरे तनदुरस्त अदमियोंकी नाडीभी जुदी २ स्थितिमें और जुदी २ वखतमें फेरफार मालम पडता है, इसवास्ते वेमारोकी नाडीमें फेरफार होणा क्या ताजव है, ये नव वातोंकों ध्यानमें रखणा चाहिये

देशी वैद्यकशास्त्रोंमे नाडीपरिक्षा इसतरे लिखी है, अंगुठेके पास तीन अंगली बराबर धरणेसें पहली ऊपर अगूठेपास अगलीं नीचे वायुकी नाडी चलती है,दुसरी बिचली अंगली नीचे पित्तकी, तीसरी अंगलीके नीचे कफकी, चरक सुश्रुत ब्राह्मणोके बनाये प्राचीन ग्रथमें नाडीपरिक्षा बिलकुल नहीं लिखी हैं, जैन वणिये महाविद्वान वागभट्टनेंभी नाडी परिक्षाबाबत कुछभी नहीं लिखा श्रीमज्जैनाचार्य हेमचंद्रने आयुज्ञानार्णवमें हर्षकीर्तिसूरीने योगचिंतामणीमें इत्यादि ग्रंथोमें नाडीपरिक्षा लिखी है, सो हम इहा प्रकाश करते हैं

(१) वायुकी नाडी साप तथा जोककी तरे वांकी टेढी चलती है.
(२) पित्तकी नाडी कउआ या मेंडककीतरे कूदती सीघ्र चलती है.
(३) कफकी नाडी हस कबूतर मोर मुरगेकीतरे धीरे २ चलती है.
(४) वाय पित्तकी नाडी सांपकीतरे वांकी मेंडककीतरे फदकती चलती है
(५) वात कफकी नाडी सांपकीतरे टेढी हंसकीतरे धीरे चलती है.
(६) पित्त कफकी नाडी कउएकीतरे कूदती मोरकीतरे मद चलती है.
(७) सन्निपातकी नाडी लकडी वहरणेकी करवतकीतरे यातीतर पक्षीकीतरे नाडी चलती २ अटके फेर चले फेर अटके अथवा दो तीन कुदका मार फेर अटके वो त्रिदोष सन्निपातकी नाडी समझणी ॥

(८) विशेष विगत) धीरी पडकर पीछी सरसर चलणे लगे वो दो दोषकी नाडी जाननी जो नाडी अपणा स्थान छोडे जो नाडी ठहर २ कर चले तथा जो नाडी बहोत क्षीण तथा ठंढी पडे ये चार तरेकी नाडी प्राणघातक है, (२) बुखारकी नाडी गरम और बहोत जलद चलती है, (३) चिंता तथा डरकी नाडी मंद पड जाती है, (४) कामातुर और क्रोधातुरकी नाडी जलदी चलती है, (५) खून विगडा होय उसकी नाडी गरम तथा पत्थर जैसी जड भारी होती है, (६) आमके दोषकी नाडी बहोत भारी चलती है, (७) गर्भवतीकी नाडी गहरी पुष्ट और हलकी चलती है, (८) मदाग्नि, धातुक्षीण, नींदसें तुरत उठते, आलसु, सुखी, इन सबोकी नाडी स्थिर चलती है, (९) बहोत भूख लगेकी नाडी चचल चलती है, (१०) बहोत दस्त लगते होय जिसकी नाडी बहोत जलदी चलती है, (११) जीमे बाद नाडी धीमे चलती है, (१२) जो नाडी तूट २ कर चले क्षणमें धीरी क्षणमें जलदी चले बहोतही जलदी चले लक्कड जैसी करडी स्थिर और टेढी चले बहोत गरम चले अपणे ठिकाने चलती २ बध होजाय ये सबतरेकी नाडी प्राणनाशका चिन्ह दिखाणेवाली है, अब डाकटरोके मतसें नाडी परिक्षा दिखाते हैं ॥ केइयक देशी अजाण लोक तथा उठ पटांग वैद्य एसा कहते हैं, के डाकटर लोक नाडीका ग्यान नहीं जाणते और नाडी नहीं देखते ये सब बात

मूर्खताईकी है, डाकतर लोक नाडी देखते हैं, और उसपर कितनाक आधार रखते हैं, कितनेक तबीब नाडी परिक्षामें वहोत गहरे ऊतरते हैं, और नाडीपर वहोतसा आधार रख नाडीपरिक्षाके अनुभवसें कितनी एक बाते कहते है, सो मिल जाती है, देशी वैद्य नाडीके जुदे २ वेगोकू वायकी पित्तकी कफकी इन तीनोसें मिलीभई नांम धर रखा है, इसतरेसें डाकदर जलदी धीमी भरी हलकी सखत अनिमियत अतरिया ऐसे २ नाम दिये है, जुदे २ रोगमें जुदी २ नाडी चलती है, उसकी परिक्षाभी करते है, सो इसतरे (१ जलदी नाडी) तनदुरस्त स्थितिमें नाडीके वेगका प्रमाण आगेके कोठेमें लिखा है, तनदुरस्त अदमीकी पुख्त ऊमरकी नाडीकी चाल ७५ से ८५ तक होती है, लेकिन बेमारीमे बोचाल बढकर १०० से १५० तक बढजाती है, इसतरे नाडीका वेग वहोत बढता है, उसकू जलद नाडी कहते हैं, क्षयरोग लूलगणी और दुसरी वहोत निबलाईमें भी नाडी जलदी चलती है, झडपवाली नाडीकेसग हृदयका धवकारा वहोत जोरसे चलता है, नाडीकी चाल हृदयके धवकारोंपर विशेष आधार रखती है, जैसें २ नाडीकी चाल जलदी २ होती जाती है, तैसे २ रोगका जोर वहोत बढते जाता है, रोगीका हाल बिगडते जाता है, बुखारकी नाडी जलद अग गरम होता है, सादा बुखार अतरेवाला तैसे सन्निपातज्वर सखतसांधोंकादरद सखतखासी क्षय मगज फेफसा हृदय होजरी आतरा वगेरे मर्मस्थानकासोजा सखतमरोडा कलेजेकापकणा आंख तथा कानकापकणा प्रमेह और सखत गरमीकी टाकी इतने रोगोंमें चलती है २ धीमी नाडी) तनदुरस्त हालतमें जैसी नाडी चहिये उस करते मद चालसे चलणेवाली नाडीकू धीमी कहते हैं जैसे ठढ थकेला भूखेमरणेकारोग दिलगीरी उदासी मगजकी कितनीकबेमारी जैसेंके फेफरा (मिरगी) बेशुद्धि और तमाम रोगकी अतकालकी दसामें नाडी वहोत धीमे चलती है, (३) भरी नाडी) नाडी परिक्षामें अगलियोंकू जैसें वेग याने चाल मालम देती है, तैसे नाडीका वजन अथवा कदभी मालम देता है, ये कद अथवा वजन चहिये जिससे जादा बढता है, तब उसकू भरी नाडी अथवा वडी नाडी कहणेमे आती है, खूनके भरावमें तैसें ताकतवर अदमीके बुखार तथा बरममे नाडी भरी भई मालम देती है, भरी नाडीसें एसी हालत मालम देती है के, बदनमें खून पूरा और वहोत है, जैसें नदीमे जादा पाणी आणेसें पाणीका जोर बढता है, तैसे खूनके भरावमें नाडी भरीभई लगती है, ४ हलकी नाडी) थोडे खूनवाली नाडीकू छोटी या हलकी कहते हैं, अगलीके नीचे एसी नाडीका कद पतला याने हलका लगता है, कोईभी द्वारमें खून वहोत चला गया होय या जाता होय ऐसे रोगोंमें,तथा वहोतसे पुराणे रोगोंमें हैजेमें रोग गये पीछे रही निबलाईमे नाडी पतलीसी मालम देती है, इस नाडीपरसें एसा मालम होजाता है के खून इसके कम है या वहोत कम होगया है, खूनके वजनपरसें नाडीके

तीन चार वर्ग किये जाते हैं, भरीभई मध्यम छोटी पतली और बेमालम, खूनके विशेष जोरमे भरीभई, मध्यम खूनमें मध्यम, थोडे खूनमें छोटी पतली, हैजेके रोगमें खून बिलकुल चला जाकर नाडी ) आंगलीके नीचे मुस्किलसे मालम पडे उसकूभी बे मालम नाडी कहते हैं, ५ सखतके नरम नाडी ) फेर नाडीके सखत १ और नरम २ भेद होता है, जिस धोरी नसमें होकर खून वहता हैं, उस धोरी नसके अदरके पडदेकी तांतोंमें संकोचाणेकी शक्ति जादा होती है, तो नाडी सखत चलती है, और संकोचाणेकी शक्ति कम होती है, तो नाडी नरम चलती है, उसकी परिक्षा इसतरेसे है, नाडीपर तीन आंगली धरकर ऊपरकी तीसरी आंगलीसे नाडीकूं, दबाते जो बाकीके नीचेके दो आंगलीकों धडका लगे तो समझणाके नाडी सखत है, और दोनो अंगलियोंकों धडका नहीं लगे तो नाडी पोची नरम है, एसा समझणा ( ६ ) अनिमियत नाडी) नाडीकी प्रमाण मुजब चालमें उसके दो ठणकेके बीचमें एक सदस तफावत चलता चला आवे तो नियमित याने कायदेसर चलणेवाली नाडी जाणनी,लेकिन् जिस वखत कोइ बेमारी होय और नाडी बे कायदे चले एक ठणका जलदी आवे और दुसरा जादा देर ठहरके आवे उस नाडीकू अनियमित समझणी, एसी नाडी चले तब इतने रोगोकी सका होती है, रिदयका दरद फेफसेका रोग, मगजका रोग, सन्निपातज्वर, सुवारोग, वदनका सखत सडणा, और कोइभी बैमारीकी सखत भयंकर स्थिति (७) अंतरिया नाडी ) नाडीके दो तीन ठणका होकर बीचमें एकाध ठणके जितनी नागा पडे याने ठणका लगेही नहीं फेर ऊपरापर दो तीन ठवका होकर फेर इसीतरे नाडी बंध पडे और चले वो अतरिया नाडी कहलाती हैं, रिदयकी बेमारीमें जब खून बराबर फिरता नही तब बडी धोरी नस चोडी हो जाती है, और मगजका कोइभी भाग बिगडता है, तब एसी नाडी चलती है, डाकटरलोक नाडी परिक्षामें तीन बात ध्यानमें रखते हैं, १ नाडीकी चाल जलदी या धीमी २ नाडीका कद बडा या छोटा २ नाडी सखत है,या नरम, खूनवाले जोराबर अदमीके बुखारमे मगजके सोजेमें कलेजेके रोगमे और गठिया वायु वगेरे रोगोमे जलदी बहोत बडी और सखत नाडी देखणेमे आवेगी, एसी नाडी बहोत देर चले तो जांनकू जोखम बढती जाती है, जो बुखारके रोगमें एसी नाडी बहोतदिन चले तो रोगीकी आसा थोडी रहती है, जो नाडीकी चाल धीरे २ कमपडे तो सुधरणेकी आशारहे फस्त खोलणेसें जोकलगाणे सें अथवा अपणे आपही खूनका रस्ताहोकर बधाभया खून निकल जाताहे तो नाडी सुधर जातीहे ताकत वर या अदमीकू बुखार आताहे अथवा शरीरपर कोइभी जगे सूजन आती है तब जलदी या छोटी नरम नाडी चलतीहै क्योंके खून कम होताहे आंतरेमें सोजा होता-है, तथा पेटके पडदेपर सोजाहोता है, तब जलदी छोटी सखत नाडी चलतीहै ये नाडी छोटी महीन लेकिन् बहोत सखत होतीहै, आंगलीकूं तारजेसी महीन और करडी ल-

गती हे, एसी नाडीभी खूनका जो रवताती है, नाडीके बावत लोकोंका विचार फकत नाडी देखणेसे सब रोगोंकी संपूर्ण परीक्षा हो सकती है, एसा लोकोंके मनमें जो हद उपरांत विश्वास बैठगया है, उसमे वो लोक ठगाये जातेहै क्योंके नाडीकी बावत झूटा फाफा मारणे वाले वैद्य और हकीम अज्ञान लोकोकू वचनजालमे फसाते हैं, वहोतसी वखत नाडी परिक्षाकी बावत अदभुत और असभववातें सुणते हैं, एसी वातोंमें सच्च थोडा और झुट वहोत होताहै, इस ग्रथमें जो जो नाडी परीक्षाका विवरण लिखा है सो नाडी ज्ञानके सच्चे अभ्यासियोंकों जरूर मिलसकता है, वहोत अभ्यास और अनुभवसें नाडीका वारीक विचार और रोगपरिक्षाकी कितनीक कूचिया मिलसकती है लेकिन् ये वाते तदन झूठ हे के रोगी छ महीने पहली फलाणा साग खाया था इत्यादि तो नाडी परिक्षामें सब गप्पें चलती है, सो मानणे योग्य नहीं है कितनेक हकीमसाहिबोंने और वैद्योनें नाडीकी हदउपरात महिमा वधाई है, और असभवित अणघडगप्योंकू लोकोंके दिलमे जमा दियाहै, एसे भोले लोकोंका रोग मिटणामुसकिल है, अथवा देरी लगती है; तव एसें मूर्खलोक डाकटरोंपर अपणी वेकूवी धर देते हैं के डाकतरोकू नाडी परिक्षाका ज्ञान नहीं है, और पीछे देशी वैद्यके पास जाकर कहताहै के देखो हमारी नाडी हमारे वदनमें क्या रोगहे, वैद्य उसीकूही हम समझते हे के जोकी नाडीसें रोग कहदे, तव सत्यवादी वैद्य तो सत्य कह देताहै के नाडी परसें तुमारी कितनीक प्रकृतीकी वात तो हम समझलेंगे लेकिन् तुम तुमारी अवलसें आखरी तक जो जो हकीगत वीती है, और हे सोकहो क्या कारणसे रोगभया कितने दिन भया क्या क्या दवाली क्या क्या पथ्य तुमने खाया पीया इस परसें हम परीक्षा रोगकी समझ सकेंगे विद्वान और चतुर वैद्य नाडी देखकर रोगीके शरीरकी स्थितिका कितना एक अनुमान वाध सकताहै वो अनुमान विशेष कर सच्चाभी निकलताहै, लेकिन नाडी परिक्षापर अतिशय श्रद्धा रखणेवाले अज्ञान लोकोंके सामने अपणी परिक्षा देकर अपणी कीमत नहीं कराणे चाहते लेकिन धूर्त चालाक पाखडीवैद्य जोहे सो नाडी देखकर वडा आडवर रचकर दोय वात वायूकी दोय वात पित्तकी दोय वात कफकी करते भये इसतरे पाच पच्चीस वातोंकी गप्पें इधर उधर की हकालते हैं, तव उसमेंकी थोडी वहोत वात रोगीके वीतक अहवालोसें मिलजाती है तव विचारे भोले अति यकीन लाणेवाले एसे ठगोरोसें ठगाते हैं, और मनमे जाणते हैं वस ससारमें इनके जोडेका कोई हकीम नहीं हे तव विद्वानवैद्य और डाकतरोंकों छोडके ढोंगी उठ पटाग वैद्योंके जालमें फसजातेहैं नाडी ये क्या चीज है और कैसें पैदा भईहे, और उसके आधारसें कितनी वातोंकी खवर पडती है, इयवात तो हमने इस ग्रथमें वहोतही विस्तारसें लिखीहै सो वाचणे वालोंकी खातरी होगी, रोग पेटमेंहे, शिरमेंहै नाकमेंहै के कानमेंहै, इत्यादि वेमारी

नाडी देखणेसें कभी मालम पडेगी नहीं हां अलबत अनुभवी उपचारक रोगीकी नाडी उसका चहरा आंख चेष्टा और वातचीत ऊपरसें रोगीकी कितनीक हालतकू ग्रहण करसकताहै और रोगीकी विशेप हकीगत सुणे विगर भी वहारकी निगेदास्तीसें रोगी का मुख्य स्वरूप कह देतेहें, लेकिन् उस परसें एसा नहीं समझणाके सव परिक्षा इनोनें नाडी परसेही करीहै और हमेसा ये परिक्षा सचीही होती है, इस वास्ते जो लोक नाडी परिक्षापर हद उपरांत विश्वास रखकर ठगाते हैं उण लोकोकू हमारा इतनाही कहणाहै के फक्त नाडीपरीक्षा पर रोगकी कभी निश्चय भई न होयगी, इस वास्ते विद्वान वैद्य या डाकटर पर विश्वास रखकर यथार्थ हुकमकी तामील करो इतना फेर कहणाहै कितनेक वैद्य और डाकदर रोगीकी प्रकृतीपर बहोत थोडा खयाल करकर रोगका बाहरका चिन्ह और हकीगतपर विशेप आधार रखकर इलाज किया करते हैं लेकिन इस तरे रोग अछा होणा मुसकलहै कारण वाजे रोगी एसे होतेहें सो अपणे वदनकी पूरी हकीगत नहीं जाणते और नहीं वतासकते फेर बेशुद्धि और सन्निपात जेसे महाभयंकर रोग उन्माद मुर्च्छा मृगी आदिमें रोगीके मुके कहे लक्षणोसे रोगकी हकीगत कभी पूरी मिलनही सकती उसवखत नाडी ऊपर जादा आधार रखणा होताहै रोगीकी प्रकृती पर इलाजका बहोत आसरा लेणा होताहै नाडी वगैरेवहोत तरेसे प्रकृतीकी दुसरी तरेसेंभी परिक्षा होती है, डाकटर लोक भुगली लेकर रिदयका धडका देखते हैं, वोभी नाडी परिक्षाही है, क्योंके हाथके पोंचेपर जो ठवका है, सो रियदका धडका और खूनके प्रवाहका आखरी धडका है, वदनमे जिस २ जगे धोरीनसमें खून उछलता है, उहां अगली रखणेसे नाडी परिक्षा हो सकती है, लेकिन् खूनके फिरणेमें कुछभी फेरफार होता है, तो पहली धोरी नसोके अतभागकू खूनका पोपण मिलणा बध होता है, और हाथकी नाडी ये धोरी नसका छेडा होणेसें तथा पोंचे परकी नाडीका धवकारा अंगलीकू प्रगट मालम देता है इसवास्तेही हमारे पूर्वाचार्योंने नाडी परिक्षा करणेकू पोंचे परकी ठीक २ जगे ठहराई है, पावमे गिरियेके पासभीयेही नाडी देखी जाती है, उहाभी धोरीनसका छेडा है, औरतका वाया अग तथा हाथकी नाडी देखी जाती है, उसका कारण एसा है, नाभीपर कछपाकारक मलचक्र है, सव देहधारी अदमीयोंके सो कछपाकार औरतके तो उपर मूवाला है, और पुरुपके नीचे मूवाला इसवास्ते वो नाडी वांये आंगमे औरतके हाथमें प्राप्त है, पुरुपके दहणेमे वाकी तो दोनों हाथोंमें धोरीनसका छेडा है, और दोनु पावोमें है वांया प्रधानभाग औरतका ऊपर लिखे कारणसें है, इस वास्ते वामा नाम स्त्रीका सस्कृतवालोंनें धरा है ॥

### (व) त्वचा-चमडीकी परीक्षा.

चमडीके स्पर्श करणेमें वदनकी गरमी ठंढी तथा पसीना वगैरेकी परीक्षा होती है,

वायुके रोगवालेकी चमडी ठंढी, पित्त रोगवालेकी चमडी गरम होती है, और कफ रोगवालेकी चमडी भीगी होती है, लेकिन् सब जगे एसा निश्चय नहीं है, तोभी प्राये ए लक्षण होते है,(२ गरम चमडी) पित्त और तमाम तरेके बुखारमें चमडी गरम होती है, चमडीकी गरमाससेभी बुखारकी गरमी मालम होजातीहै, लेकिन् अतर वेगीज्वरमे बुखार अदर होता है, बाहरकी चमडी बहोत गरम नहीं होती मध्यसर होती है, उस अवस्थामें चमडीकी परिक्षामें वैद्य ठगा जाता है, उसजगे नाडी परिक्षा या थरमोमीटर अदरकी गरमीकू बता सकती है, बहोतसी बखत चमडी जलती बुखारजेसा मालम देता है, और अदर बुखार नहीं होता (३ ठढी चमडी) कितनेक रोगोमे वदनकी चमडी ठढी पड जाती है, बुखार ऊतर गयेबाद नाताकतीमें दुसरी बेमारीकी निबलाईमे हैजेमे बहोतसे पुराने रोगोमें चमडी ठढी पड जाती है, सखत बेमारीमें वदन ठढा पड जाय तो पूरी जोखम समझणा (४ सूकी चमडी) चमडीके छेदोमेंसें हमेसा पसीना निकलता है, उससें चमडी नरम रहती है, लेकिन् कितनेक रोगोमें पसीना बद होजाता है, तब चमडी सूकी और खरखरी होजाती है, बुखारकी सरुआतमें पसीना बध होजाता है, इसवास्ते बुखारवालेकी तथा वादीके रोगवालेकी चमडी सूकी होजाती है, (५ भीगी चमडी) चहिये जिससें जादा पसीना आणेसें चमडी भीगी रहती है, वो भी रोगकी निशाणी है, कितनेक रोगोमें चमडी गरम और भीगी होती है, और कितनेक रोगोमे ठढी और भीगी होती है इसमे रोगीकू पुरा डर है, सधिवात (गठिया) में चमडी गरम और भीगी होती है, और हैजेमे ठढी और भीगी होती है, बहोत ठढा और भीगा अग निबलाईमें जोखम जताता है, रातकू पसीना होय चमडी भीगी रहे, और नाताकती बढती जाय तो क्षयकी निशाणी समझ जलदी सावचेत होणा चहिये

## (क) थरमोमीटर.

वदनमें गरमी कितनी है, उसका चोकस माफ थरमोमीटरसें हो सकता है, थरमोमीटर काचकी नलीमें नीचे पारेकी भरा गोल पपोटा (काचका गोल बल्ब) होता है, इस पारेवाले बल्बकू मूमें जीभ नीचे या बगलमें पाच मिनटतक रखकर पीछे बाहर निकालकर देखनेसें उसके अदरका पारा वदनकी गरमीमें उपर चढता है, सरदीमे नीचे उतरता है, अछे तनदुरस्त अदमीके वदनकी गरमी ९८ सें १०० डिग्रीके बीचमे रहती है, बहुतोंके वदनमें मध्यम गरमी ९८ सें ९९ होती है, और बहारकी गरमी अथवा खेचलसें उसमें कुछेक बढोतरी होती है, तब १०० तक चढती है, नींदमें और सपूर्ण शांतिकी बखतमें एकाध डिग्री गरमी कम होती है रोगमे वदनकी गरमी विशेष चढा उतार होती है, और वदनकी स्वाभाविक गरमीसें पारा जादा उतर

जाता है, या चढ जाता है, सादे बुखारमे वो पारा १०१ सें १०२ तक चढता है, सखत बुखारमें १०४ तक चढता है, और जादा भयकर बुखारमें १०५ आखर १०६ तक चढता है, वदनके कोइभी मर्मस्थानमें सोजन और दाह होय तव बुखारकी गरमी इससे बढकर १०८ अथवा इससेंभी ऊपर चढती है, तव रोगी बचता नहीं स्वाभाविक गरमीसें दो डिग्री गरमी वढती है, उसकरके जितना डर रखनेमें आवे उससें एक डिग्री गरमी जव कम होती है, उसमे जादा डर है, हैजेमें जव वदन आखर ठंढा पड जाता है, तव शरीरकी गरमी घटकर आखर ७७ डिग्री जाकर ठहरती है, तव रोगीका बचना मुस्किल है, १०४ डिग्रीके अदर बुखार होता है, उहांतक तोडर नहीं है, लेकिन उसके आगे वढती है, तव समझ लेणा रोग भयकर रूप पकडा है, एसा समझ वहोत जलदी वडा इलाजकरणा सहज दवासें आराम होयगा नहीं गफलत कियाके मर जायगा स्वाभाविक गरमीसें एकडिग्री गरमी बढती है तो नाडीका स्वाभाविक ठवकोंसे १० ठवका वढता है, एक डिग्री वढणेसें दस २ ठवका नाडीका वढणा होता है, ये क्रम समझणा, जिस अदमीकी नाडी तनदुरस्त हालतमे एक मिनटमे ७५ ठवका खाती होय उसकी नाडीमे एक डिग्री गरमी बढनेसें ८५ ठबका होता है, दो डिग्री वधणेसे बुखारमें एक मिनटमें ९५ वखत धडका होता है, और इस मुजबही दरएक डिग्री गरमीके बढणेसे साथ १० ठवका वढता है, ये सामान्य गिणती समझणी, वगलभीजी होती है, अथवा हवा या भीगी जमी होती है, तो थरमोमिटरसें वदनकी गरमी बराबर परखी नहीं जाती, इसवास्ते वगलका पसीना पूछकर फेर वगलमे थरमोमीटर देकर दवाके रखणा पांच मिटतक फेर देखणा, थरमोमीटरसें वदनकी गरमी आंखोंके सामने दिखती है, सो सव लोक देख सकते हैं, एसी नाडी परिक्षासे प्रत्यक्षता नहीं ये काम हरकोइ अदमीभी कर सकता है, इसवास्ते वहोतसे भाग्यवान इस थरमोमीटरकू घरमे नाडीपरीक्षाकेवास्ते रखते हैं, दो पैसेका काम है, लेकिन बुद्धवानीके हुन्नरसे रुपे पांचतक युरोपी वेपारी लेते है

## (ड) स्टेथो स्कोप.

इस भूंगलीसें फेफसा श्वासनली रिदय तथा पासलीमें चलती क्रियाकी खवर होती है, इहां लिखे जिसकरके अनुभवी डाकतरोंके पाससे रहके सीखणेसें तथा आप अपणी बुद्धिके वरतावसें देखणेसें इस भुगलीसे देखणेका ज्ञान आ सकता है, इसवास्ते इहां जादा लिखणेकी जरूरत नहीं.

## दर्शनपरिक्षा.

आंखसें देखकर रोगीकी परिक्षा करनेमें आवे उसकू इहा दर्शन परीक्षाके नामसें लिखा है, इस परीक्षामे (अ) जीभ याने जिन्हा (आ) आंख नेत्र (इ) चहरा

रूप (ई) त्वचा चमडी (उ) मूत्र याने पैसाव (ऊ) दस्त मळ इतनी परिक्षा ली गई है

## (अ) जीभपरीक्षा

जीभकी हालतसे गलेकी होजरीकी और आंतरेके हालतकी खबर होती है, क्योंके जीभके ऊपरका बारीक पुडत गला होजरी और आतरेके अदरका बारीक पुडतके साथ जुडा भया और एक सदस मिला भया है, जीभपरसें इसके अलावाभी कितनेक रोगोंका विचार बाध सकते है, तनदुरस्त हालतमें जीभ भीजी अछी और अणी उपरसे जरा लाल होती है, गीलास, रग, और जीभके ऊपरसें मैलपर, रोगकी परीक्षा हो सकती है (१) गीली भीगी जीभ) अच्छी हालतमें जीभ थूकसेभी भीजी रहती है, बुखारमें जीभ सूकणे लगती है, इसवास्ते जीभ भीजी होय तो समझणा बुखार नहीं है, कोईभी रोगमें जीभ सूककर फेर पीछी भीजणी सरू होय तो समझणा रोग अछा होनेपर है, जल पीनेसें एक वेर गीली होती है, लेकिन जो बुखार होता है तो तुरत फेर सूक जाती है (२) सूकी जीभ)कितनेक रोगोमें वदनमें रस चहिये इतना पैदा नहीं होता उसही मुजब थूक थोडा पैदा होता है, इससेंही जीभ सूक जाती है, और रोगीकू भी जीभ सूकी मालम देती है, तब सन मू सूक गया एसा रोगी कहता है, एसी जीभपर अगली लगाणेसें और करडी मालम देती है, बुखार शीतला ओरी और दुसरे चेपी बुखारोमे होजरी तथा आतरोके रोगमें और घहोत जोरके बुखारमें जीभ सूक जाती है, ज्यों बुखार जादा त्यों जीभ जादा सूकती हे, करडी भई जीभभी मौतकी निशाणी है, (३) (लाल जीभ) जीभकी अणी तथा कोरपर हमेसाजरा लाल होती है, लेकिन जो सब जीभ लाल अथवा जादा भाग लाल होय तो शीतला मूका पकणा मू आणा पेटका सोजा और सोमलका जहर इतने रोगका अनुमान होता है, बुखारमे जीभ अणीपर तैसे दोनों तरफ कोरपर जादा लाल होती है, (४) फीकी जीभ) वदनमेसें बहोत खून निकले पीछै अथवा बुखार तिल्ली और एसीही दुसरी बेमारीमे वदनमेंसे खूनके रक्तकण कम होणेमे जैसे चहरा तथा चमडी फीकी पडती है, तैसें जीभभी सुपेद और फीकी फक्कर पड जाती हे, (५) मैली जीभ)रोगोमें जीभपर सुपेद थर आती है, उसकू मैली जीभ कहते है, बहोत सखत बुखारमें सखत सधिवातमें कलेजेके रोगमें और मगजके रोगमे दस्तकी कबजीमें जीभ मैली होती है, जीभकी अणी और दोनों तरफकी कोरसें जीभका मैल कम होणा सरू होय तो समझणा के रोग कम होणा सरू भया है, लेगिन जो जीभके पिछले भाग तरफसें मैलका थर कम होणा सरू होय तो जाणनाकी रोग धीरे २ घटेगा घटणा सरू भया है, जीभके ऊपरका थर जलदी साफ हो जाय और जीभका वो भाग लाल चिलकता और चीरा २ फटा

दीखे तो समझणाके आंतरेमें किसी जगे सडा है, या जखम भया है, ये जीभका फेरफार खराब निसाणी जाहिर करतीहै, बहोत दिनोके बुखारमें जीभका थरभूरा अथवा तमाखूके रंगका होताहै, और जीभके ऊपर बीचेमें चीरा पडताहै. वोभीवडे डरकी बेमारी का निशाणहै पित्तके रोगमे जीभपर पीला मैलजमताहै ( ६ ) कालीजीभ ) कितनेक रोगोंमे जीभकारग जामूंनीरग या काले रगकी होती है दम श्वास और फेफसेके साथ सवध रखणेवाले खासी वगैरे रोगोंमे जब दमलेणेमें अडचन पडतीहै, तब खून बराबर साफ होता नही इस करके जीभ काली झांखी अथवा आसमानी रगकी होतीहै, फेर कितनेक दुसरे रोगोंमें जब जीभ काले रगकी होतीहै तब दरदीके बचणेकी आसा थोंडी रहती है ( ७ ) धूजती जीभ ) सन्निपातमे मगजके भयकर रोगमे और दुसरेभी कितनेक सखत रोगोंमें जीभ धूजा करतीहै, रोगीके अखत्यारमें नहीं रहती वो बाहर निकलताहै, तब भी धूजतीहै, एसी धूजती जीभ अत्यंत निबलाई और डरकी निशाणीहै ( ८ ) सामान्य परीक्षा ) बहोतसे रोगोकी परीक्षा करणेमे जीभ दर्पणरूपहै, जीभपर सुपेद मजबूत थर याने मैल जमा होय तो पाचन शक्तिमें गडबड समझणी जाडी और सूजीभई और दांतोके नीचे आणेसे दांतोकी निसाणी मडीरहै, एसी जीभ होजरी तथा मगज तंतुओमे दाह होय तब होतीहै, जीभपर जाडा पीले रगका थर होय तो पित्तविकार जांणना, काला झांखा भूरे रंगका पुडत खराब बुखार होताहै तब होता है, सुपेदथर साधारण बुखारकी निशाणी है, सूकी थरवाली काली और धूजती जीभ इकवीस दिनोंका भयकर ज्वर सन्निपातकी निशाणी है, एक तरफ लोचा करती जीभ आधी जीभमे वादी आणेकी निशाणी है, जब जीभ बहोत मुसकिलसें नीठ २ बाहर निकले और रोगीके इच्छामुजब अदर नहीं जावे तो समझणा रोगी बहोत नाताकत और लिवाईजगया है, बहोत भारी रोग होय उसमें फेर जीभ धूजणे लगेतो बडा डर समझणा, हेजा तथा होजरी ओर फेफसेकी वैमारीमें जब जीभ सीसेके रगजेसी झाखी दिखाइ देवे तो खराब चिन्ह समझणा, जरा असमानी रगकी जीभ दिखाई देवे तो समझणा के खूनकी चालमें कुछ अटकाव भयाहै, सू पकजाय और जीभ सीसाके रग जेसी होजाय तो नजीक मृत्युकी निशाणीहै वायूके दोपवाली जीभ खरदरी फटी भई तथा पीली होतीहै पित्तके दोपवाली जीभ कुछ इकलाल और कालास पडती होतीहै, कफ के दोप वाली जीभ सुपेद भीजी और नरमहोतीहै, त्रिदोपवाली जीभ कांटेवाली और सूकी होतीहै, मृत्युकालकी जीभ खरखरी अदरसे वधीभई फेणवाली लक्कडजेसी करडी और गतिरहित होजातीहै देशी वैद्यक शास्त्रसें इस ग्रथमे जादा जिह्वापरीक्षा लिखीहै.

## ( आ ) नेत्रपरीक्षा

रोगी की आंखोसें भी रोगकी परीक्षा होतीहै, वायूके दोषवाले नेत्र लूखे निस्तेज धूम्रवर्ण ( धूयेके जेसें धूसरारग ) चचलतथा दाह वाली होतीहै, पित्तके दोषवाले नेत्र पीले दाहवाले और चराकके तेजकू नहि सके ऐसे होतेहैं, कफके दोषवाले नेत्र भीगे सुपेद नरम मद और तेज विनाकी होतीहै तद्रा याने मीटवाली आखकाली और जड ( टमकारीजती नहीं ) एसी होतीहै त्रिदोष सन्निपातकी आख भयकर लाल जरा-काली और मिंचीभई होतीहै

## ( इ ) रूपपरीक्षा

चहरा देखणेसें कितनेक रोगोकी परिक्षा होसकतीहै, फजरमे रोगीका चहरा तेज रहित विचित्र और झाखा के काला दिखता होय तो वादीका रोग समझणा, जो चह-रा पीला मद और सूजाभया दीखे तो पित्त रोग समझणा, जो चहरा मद तेलिया ते-लके जेसा चिकणास वाला दीखेतो कफका रोग समझणा, कुदरती निरोगका चहरा शात स्थिर और चैनवाला होताहै, रोगसें चेहरा फिर जाताहे तरे २ का स्वरूप दिखताहे रातदिनके अभ्यासी चहरेपरसें रोगपरखसकते है हर कोई नही परख सकता ( १ ) फिकरवद्चहरा सखतबुखार वडे भयकर रोगोंकी सरुआतमें हिचकी तथा खेंचता णके रोगोंमे दम तथा श्वासके रोगमें कलेजे और फेफसेके रोगमें इत्यादि रोगोमें चेहरा चींतातुर रहता है, ( २ ) फीका चहरा ) वहोत खून जाणेसे जीर्ण ज्वरसें ति-ल्लीकी वेमारीसें वहोत निवलाईसें वहोत फिकरसें डरसें धास्तीसें इत्यादि कारणोसें खूनके अदरके लालरजकण कम होणेसे एसाचहराहो जाताहै औरतोंके ऋतुधर्ममें जादा खून जाणेसें अथवा जन्मसें नाताकत वधेकी औरतकू वालक चूग २ कर खून कम करदेताहै, पोषण पूरा मिलता नहीं एसी औरतोंका भी चहरा फीकाहोजाता हे, ( ३ ) (लाल चहरा)सखत बुखारमे मगज के सोजेमे लूलगे तव आखेंतो खून जेसीलालगालपर गुलाबी रग और उपसे भये मालम देतेहें वदनका चहरा लालतथ समझणाके खूनका शिरके तरफ तथा मगजमें जादा जोस चढा है, ( ४ ) फूलाभया चहरा) वहोत निवलाई जीर्णज्वर जलदर वगेरे रोगोंमे चहरा फूलाभया याने थोथरवाला होता है, आखकी ऊपरकी चमडी चढ जाती हे, गालमें आगलीसें दवानेसें खड्डा गिरता है, चहरा सूजा भया दिखता है, ( ५ ) अदर खुड्डा वैठाभया चहरा ) जैसें दरखतके डालीकेपत्ते तथा छिलका छीलेवाद डाली सूडी भई मालम देती हे, इसतरे कितनेक भयकर रोगोकी आखरी अवस्थामें रोगीका चहरा एसा होजाता है, हेंजेमें मरणेकी वखत जो सिकल वनती हे, यो चहरा अथवा इस तरेका चहरा होता हे, निलाटमें सल आखके डोले अदर घुसेभये आखमें खड्डे पडे भये नाक गणीदार भयाभया कनपटी आगे खड्डे पडे

